जह० ट्ठिदि० जह० अंतो०, उक्क० सगट्ठिदी० । अज० ओघं । णिरय-देवायु० जह० ट्ठिदि० जह० दसवस्ससहस्साणि सादि०, उक्क० सगट्ठिदी० । अज० जह० अंतो०, उक्क० अंगुलस्स असंखे० । तिरिक्खायु० जह० ट्ठिदि० जह० खुद्दाभव० समयू०, उक्क० वेसाग० सहस्साणि सादिरे० । अज० जह० अंतो०, उक्क० सागरोवमसद-पुधत्तं । मणुस० जह० जह० खुद्दाभव० समयू०, उक्क० सगट्ठिदी० । अज० जह० अंतो०, उक्क० अंगुलस्स असं० । वेउव्वियछक्क-मणुसग०-मणुसाणु जह० जह० अंतो०, उक्क० सगट्ठिदी० । [ अजह० जह० एग०, उक्क० पुव्वकोडी ] तिरिक्खग०-तिरिक्खाणु०-उज्जो० जह० ट्ठिदि० जह० अंतो०, उक्क० सगट्ठिदी० । अज० ओघं । चदुजादि-आदाव-थावरादि०४ जह० ट्ठिदि० जह० अंतो०, उक्क० सगट्ठिदी० । अज० ओघं । ओरालि०-ओरालि०अंगो०-वज्जरिसभ० जह० जह० अंतो०, उक्क० सगट्ठिदी० । अज० ओघं । आहार०२ जह० ट्ठिदि० णत्थि अंतरं । अज० जह० अंतो०, उक्क० सगट्ठिदी० । अणाहार० कम्मइगभंगो । अंतरं समत्तं ।

---

दुःस्वर, अनादेय और नीचगोत्रके जघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट अन्तर अपनी स्थितिप्रमाण है । अजघन्य स्थितिबन्धका अन्तर ओघके समान है । नरकायु और देवायुके जघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर साधिक दस हजार वर्ष है और उत्कृष्ट अन्तर अपनी स्थितिप्रमाण है । अजघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट अन्तर अङ्गुलके असंख्यातवें भागप्रमाण है । तिर्यञ्चायुके जघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर एक समय कम क्षुल्लकभवग्रहण प्रमाण है और उत्कृष्ट अन्तर साधिक दो हजार सागर है । अजघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट अन्तर सौ सागर पृथक्त्व है । मनुष्यायुके जघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर एक समय कम क्षुल्लक भवग्रहण प्रमाण है और उत्कृष्ट अन्तर अपनी स्थितिप्रमाण है । अजघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट अन्तर अङ्गुलके असंख्यातवें भागप्रमाण है । वैक्रियिक छह, मनुष्यगति और मनुष्यगत्यानुपूर्वीके जघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट अन्तर अपनी स्थितिप्रमाण है । अजघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर एक समय है और उत्कृष्ट अन्तर एक पूर्व कोटिवर्ष प्रमाण है । तिर्यञ्चगति, तिर्यञ्चगत्यानुपूर्वी और उद्योतके जघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट अन्तर अपनी स्थितिप्रमाण है । अजघन्य स्थितिबन्धका अन्तर काल ओघके समान है । चार जाति, आतप और स्थावर आदि चारके जघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट अन्तर अपनी स्थितिप्रमाण है । अजघन्य स्थितिबन्धका अन्तर काल ओघके समान है । औदारिक शरीर, औदारिक आङ्गोपाङ्ग और वज्रर्षभनाराच संहननके जघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट अन्तर अपनी स्थितिप्रमाण है । अजघन्य स्थितिबन्धका अन्तरकाल ओघके समान है । आहारकद्विकके जघन्य स्थितिबन्धका अन्तरकाल नहीं है । अजघन्य स्थितिबन्धका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट अन्तर अपनी स्थितिप्रमाण है । अनाहारक जीवोंमें अपनी सब प्रकृतियोंके जघन्य और अजघन्य स्थितिबन्धका अन्तर काल कार्मणकाययोगी जीवोंके समान है ।

इस प्रकार अन्तरकाल समाप्त हुआ ।